आचार्यश्रीजिनदेवसूरिविरचितः

# हैमनाममालाशिलोञ्छः

वाचनाचार्यश्री-श्रीवल्लभगणिविनिर्मितया

## 'दीपिका'टीकया समेतः

संपादक
महोपाध्याय श्री विनयसागर




प्रकाशक
लालभाई दलपतभाई भारतीय संस्कृति विद्यामन्दिर
अहमदाबाद–९

# PREFACE

The L. D. Institute of Indology has great pleasure in publishing the present volume containing the Haimanāmamālāśiloñcha and the Dīpikā. The Śiloñcha is a supplement to the Haimanāmamālā of Āc. Hemacandra. It consists of 139 Sanskrit verses. It is composed by Āc. Jinadevasūri (V. S. 1450) of Laghukharataragaccha. The Dīpikā is a commentary on this Śiolñcha, written by Śrīvallabha Gaṇi (V. S. 1625) of Kharataragaccha.

Śiloñcha was included in the Abhidhāna-Saṅgraha (Collection of Sanskrit Ancient Lexicons) published by Nirnayasagara Press, Bombay, in the year 1896 A. D. It was also iucluded in the Abhidhāna-cintāmaṇikośa published by Jasavantalal G. Shah, Ahmedabad, in the year V. S. 2013 (A. D. 1957). But the text printed in these two editions was not critically edited, whereas the text printed in this volume is critically edited on the basis of three old mss.; the variants are noted in the Appendix 4. The Dīpikā on the Śiloñcha is published here for the first time. The editor has utilised three old mss. for the preparation of the critical edition of the text of Dīpikā.

The L. D. Institute of Indology is thankful to Mahopadhyaya Vinayasagraji for critically editing the texts of Śiloñcha and Dīpikā. He has written an interesting and informative introduction to this edition. Therein he has given a detailed account of the life and works of the authors of these two works. Regarding Srīvallabha he tells us that he had earned the title of vādī and that though he belonged to Kharataragaccha he wrote a mahākāvya entitled 'Vijayadevamāhātmya' whose hero is Āc. Vijayadevasūri of Tapagaccha.

Four Appendices added at the end of this volume by the learned editor enhance the value of this edition. Appendix 1 is an index of words; words found in the Dīpikā alone are marked by the sign दी०. Appendix 2 lists alphabetically the quotations occurring in the Dīpikā. Appendix 3 lists titles of the works and names of the authors mentioned in the Dīpikā. Appendix 4 records variants yielded by those three mss. of the Śiloñcha.

It is hoped that the publication of this important work will be useful to those interested in the subject of Sanskrit Lexicon.

L. D. Institute of Indology
Ahmedabad-380009.
15th Nov. 1974.

Dalsukh Malvania
Director.

आचार्यश्रीजिनदेवसूरिविरचितः

# हैमनाममालाशिलोञ्छः

वाचनाचार्यश्री-श्रीवल्लभगणिविनिर्मितया

'दीपिका'टीकया समेतः

# प्रस्तावना

## नामकरण

कलिकालसर्वज्ञ आचार्यप्रवर श्री हेमचन्द्रसूरि ने अपने अभिधान-चिन्तामणिनाम-माला नामक नामकोष के पूरक रूपसे शेष रहे एवं नवीन प्राप्त शब्दों का संकलन कर शेष-संग्रहनाममाला नाम से स्वतन्त्र कोष की रचना की थी। फिर भी कुछ शब्द उनमें संग्रहीत नहीं हुए थे। उनका संग्रह पन्द्रहवीं शताब्दी में आचार्य जिनदेवसूरि ने किया। यह संग्रह उन्होंने 'शिलोञ्छ' (कणिशादिचुण्टनम्) अर्थात् इधर उधर बिखरे हुये धान्य–कणों के चयन के समान ही चयन कर प्रस्तुत कोष का निर्माण किया था और वह हेमचन्द्रीय अभिधान-चिन्तामणिनाममाला का पूरक होने के कारण ग्रन्थकार ने इस कोष का नाम 'हैमनाममाला शिलोञ्छ' रखा है।

## आचार्य जिनदेवसूरि

जैन श्वेताम्बर परम्परा में 'खरतगच्छ' एक प्रमुख गच्छ है। इस गच्छ की एक शाखा 'लघुखरतरगच्छ' नाम से प्रसिद्ध है। लघु खरतर शाखा का प्रादुर्भाव पट्टावलियों के मतानुसार वि सं. १२८० पल्हूपुर में आचार्य जिनेश्वरसूरि (द्वितीय) के समय में हुआ था। इस शाखा के प्रथम आचार्य जिनसिंहसूरि थे। इनके पट्टधर मुहम्मद तुगलक प्रति-बोधक आचार्य जिनप्रभसूरि हुये। आचार्य जिनप्रभ न केवल तीर्थोद्धारक या शासनप्रभावक ही थे अपितु न्याय, दर्शन, व्याकरण, काव्य, अलङ्कार, मन्त्रशास्त्र, जैनागम आदि विविध-विषयके ग्रन्थों के प्रणेता, सफल टीकाकार, विशाल स्तोत्र–साहित्य के निर्माता एवं विविध तीर्थकल्प जैसे ऐतिहासिक ग्रन्थों के रचयिता एवं अनेक भाषाओं के जानकार थे। इनका समय १३३२ से १४०० के मध्य का है। इन्ही के पट्टधर आचार्य जिनदेवसूरि थे।

'जिनदेवसूरि गीत'[1] के अनुसार इनके पिता का नाम सा. कुलधर और माता का नाम वीरिणि था। जन्म संवत् जन्म स्थान और दीक्षा संवत् आचार्यपद संवत् एवं स्थान आदि के सम्बन्ध में कोई उल्लेख प्राप्त नहीं होता है। ये श्री जिनप्रभसूरि के प्रमुख शिष्यों में से थे। जिनप्रभसूरि ने स्वहस्त से ही इनको आचार्यपद प्रदान किया था। वि. सं. १३८५[2] में योगिनीपुर (दिल्ली) में आचार्य जिनप्रभसूरि जिस समय सम्राट् मुहम्मद तुगलक से मिले थे उस समय जिनदेवसूरि भी साथ थे और नगर–प्रवेश महोत्सव के समय ये हाथी पर भी बैठे थे। जिस समय आचार्य जिनप्रभसूरि ने देवगिरि की ओर प्रस्थान किया था उस समय उन्होंने १४ साधुओं के साथ जिनदेवसूरि को सम्राट् मुहम्मद तुगलक के पास दिल्ली में ही रखा था।

जिनप्रभसूरि ने स्वरचित 'कन्यानयनीयमहावीरकल्प'[3], में एक प्रसंग का उल्लेख करते हुये लिखा है:—

"इधर दिल्ली में विराजमान जिनदेवसूरि विजयकटक (शाही छावणी) में सम्राट् से मिले। सम्राट् ने बहुत सन्मान के साथ एक सराय (मुहल्ला) जैन संघ के निवास करने के

---

१. ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह पृ. १४.

२. विविधतीर्थकल्प पृष्ठ ४५-४६

३. विविधतीर्थकल्प पृ ४६.

लिये दी। इस सराय का नाम 'सुलतान सराय' रखा गया। वहां सम्राट् ने पौषधशाला और जैन मन्दिर बनवाया एवं ४०० श्रावकों को सकुटुम्ब निवास करने का आदेश दिया। पूर्वोक्त कन्यानयनीय महावीर स्वामी की प्रतिमा को इस सराय में सम्राट् के बनवाये हुये मंदिर में विराजमान किया गया। श्वेताम्बर, दिगम्बर एवं अन्यधर्मावलम्बी जन भी भक्ति-भाव से इस प्रतिमा की पूजा करने लगे।"

श्री विद्यातिलक ने कन्यानयनमहावीरकल्पपरिशेष में लिखा है कि—"किसी समय मुहम्मद तुगलक को जिनप्रभसूरि से मिलने की पुनः उत्कंठा जागृत हुई और उसने आदेश निकलवा कर दौलताबाद से आचार्य को पुनः आने के लिए निवेदन किया, जिसे जिनप्रभसूरि ने सहर्ष स्वीकार किया और देवगिरि से दिल्ली के लिये प्रस्थान किया। मार्ग में आते हुये अल्लावपुर में सूरिजी के साथियों को मल्लिकों ने परेशान किया। उस समय यह वृत्तान्त जानकर जिनदेवसूरि ने सम्राट से मिलकर इस उपद्रव का निवारण करवाया था।" इससे स्पष्ट है कि सम्राट् के हृदय में जिनदेवसूरि के प्रति गौरवपूर्ण स्थान था।

जिनदेवसूरि ने स्वरचित 'कालकाचार्य कथा' में स्वयं के लिये "स्वाङ्कपर्यङ्कलालितः" विशेषण का प्रयोग किया है इससे यह अनुमान किया जा सकता है कि ये बाल्यावस्था से ही जिनप्रभसूरि के संरक्षण में रहे या लघु अवस्था में ही उन्होंने दीक्षा ग्रहण कर ली थी। सं. १३८५ में इनके नाम के साथ आचार्यपद का उल्लेख प्राप्त है ही। शिलोञ्छ का रचनाकाल जिनदेवसूरि ने १४३३ दिया है।

वर्तमान समय में जिनदेवसूरि रचित केवल दो ही कृतियां प्राप्त हैं— १. कालिकाचार्यकथा और २. हैमनाममालाशिलोञ्छ।

**कालिकाचार्य कथा**—इस कथा में जैन समाज में प्रसिद्ध आचार्य कालक का आख्यान दिया गया है। ९७ अनुष्टुप् श्लोकों में यह कथा है। शब्दों का चयन सरल और सुबोध है। इसकी भाषा संस्कृत है। आचार्य ने रचनासमय नहीं दिया है।

यह कथा देवचंद लालभाई जैन पुस्तकोद्धार फण्ड सूरत से प्रकाशित सचित्र कल्पसूत्र में प्रकाशित हो चुकी है।

**हैमनाममालाशिलोञ्छ**—प्रस्तुत ग्रन्थ में साहित्य में प्रयुक्त नूतन शब्दों का संकलन 'अभिधानचिन्तामणिनाममाला' के पूरक रूप में है। नाममाला के काण्डों के अनुसार यह भी छः काण्डों में विभक्त है। प्रत्येक काण्ड में निम्नांकित श्लोक हैः— (१) ६. (२) १४. (३) ६२. (४) ३९½. (५) १. (६) १५½. और प्रशस्ति का १। इस प्रकार समग्र श्लोक संख्या १३९ है।

श्रीवल्लभ ने रचनाकाल से सम्बद्ध मूलपाठ 'वैक्रमेब्दे त्रिविश्वेन्द्रमिते' दिया है। इसके अनुसार त्रि ३, विश्व ३, और इन्द्र १४ होते हैं। अंको की वामगति मानकर टीकाकार ने रचना समय वि. सं. १४३३ माना है, जो युक्तियुक्त एवं उचित है। संवत् के सम्बन्ध में कुछ और भी पाठान्तर प्राप्त होते हैं: पु० और आ० संज्ञक प्रति में 'त्रिवस्विषुमिते' 'त्रिवस्विपुतिमे' पाठ प्राप्त है, इसके अनुसार वि. सं. ५८३ होता है। अ. संज्ञक प्रति और मुद्रित संस्करण के अनुसार 'त्रिवस्विन्दुमिते' से १८३ होता है। जो कि लिपिकार की अज्ञता एवं अशुद्ध पाठ के कारण भ्रामक है।

१. वही पृ. ९५,

# टीकाकार श्रीवल्लभ की गुरुपरम्परा

हैमनाममालाशिलोञ्छ के टीकाकार वादी श्री श्रीवल्लभोपाध्याय खरतरगच्छीय श्री ज्ञानविमलोपाध्याय के शिष्य हैं। श्रीवल्लभ, महोपाध्याय श्री जयसागरजी की उपाध्याय परम्परा में आते हैं। जयसागरोपाध्याय की परम्परा बहुत ही उच्च कोटि के विद्वानों तथा गीतार्थों से अलंकृत रही है। यही कारण है कि श्रीवल्लभ ने अपने समस्त ग्रन्थों की प्रान्तपुष्पिकाओं में 'महोपाध्याय श्रीजयसागरसन्तानीय' एवं प्रशस्तियों में इस परम्परा का विशदता से वर्णन किया है[1]।

शिलोञ्छदीपिका, अभिधानचिन्तामणिनाममालाटीका आदि प्रशस्तियों के आधार पर इनकी गुरु-परम्परा का वंशवृक्ष इस प्रकार बनता है:—




१ इनके लिए देखें 'निघण्टुशेषटीका' की पुष्पिका, शेषसंग्रहदीपिका प्रशस्ति आदि।

२ मेघराजरचित हारबन्धमय नगरकोट्टालङ्कार आदि जिनस्तोत्र (जगज्जीवनं पावनं यस्य वाक्यम्) पद्य २४ प्राप्त है।

३ सोमकुञ्जर ने जेसलमेरस्थ सम्भवजिनालय की प्रशस्ति का सं. १४९७ में निर्माण किया था और सं. १४८५ में जिनभद्रसूरि के उपदेश से लिखापित आचाराङ्गवृत्ति का सं. १५१२ में शोधन किया था।

४. विज्ञप्तित्रिवेणी के अनुसार जयसागरजी के प्रमुख शिष्यों में इनके भी नाम प्राप्त हैं—स्थिरसंयम, मतिशीलगणि, हेमकुञ्जर, समयकुञ्जर, कुलकेशरी, अजितकेशरी आदि।

## टीकाकार श्रीवल्लभोपाध्याय

श्रीवल्लभरचित मौलिक एवं टीकाग्रन्थों का अवलोकन करने से इनके विषय में जो कुछ जानकारी मिलती है, वह इस प्रकार है :—

**जन्मस्थान**—अभिधानचिन्तामणिनाममाला की 'सारोद्धार' नामक टीका, हैमलिङ्गानुशासन विवरण की 'दुर्गपदप्रबोध' नामक टीका एवं निघण्टुशेष टीका आदि स्वप्रणीत टीका ग्रन्थों में श्रीवल्लभ ने स्थान स्थान पर पद पद पर 'इति भाषा' 'इति लोके' 'इति प्रसिद्धे' शब्द से शब्दों के पर्याय देते हुये, राजस्थान में रूढ प्रचलित शब्दों का व्यापक रूप से उल्लेख किया है। इन टीकाग्रन्थों में लगभग ४५०० भाषा शब्दों का उल्लेख है। इन शब्दों का मैंने स्वतन्त्र रूप से संग्रह कर लिया है जो शीघ्र ही 'राजस्थानी–संस्कृत शब्दकोश' के नाम से प्रकाशित होने वाला है।

उदाहरणार्थ कुछ शब्द देखिये :—

तावडा, कलाइणि, तेडण, ऊकरडओ, ओलम्भओ, ओलखाण–पिछाण, कवा, खेजड़ी, सांगरी, चलू, लूगड़ा आदि। अतः यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि श्रीवल्लभ का जन्म एवं बाल्यकाल राजस्थान प्रान्त में व्यतीत हुआ हैं। साथ ही रूढ शब्दों के प्रयोग से यह भी अधिक संभव है कि राजस्थान में भी जोधपुर राज्य इनका जन्मस्थान रहा हो।

यहां यह प्रश्न अवश्य ही विचारणीय हो सकता है कि श्रीवल्लभ जैन मुनि थे। मुनि होने के कारण विचरण करते रहते थे। फिर भी इनके जीवन का अधिकांश भाग राजस्थान प्रदेश में ही व्यतीत हुआ है। अतः निरन्तर जन-सम्पर्क के कारण इनकी भाषा में राजस्थानी शब्दों का प्रयोग अधिक हुआ हो। किन्तु ध्यान देने की बात यह है कि कतिपय राजस्थानी शब्दों के प्रयोगकी बात न होकर ४५०० शब्दों का केवल राजस्थानी प्रयोग, उसमें भी आंचलिक शब्दावली का व्यवहार इन्होंने किया है, जो बाल्यपन के संस्कार के विना भाषा में नहीं आ सकते। अतः मेरे विचारानुसार जब तक कोई दूसरा पुष्ट प्रमाण प्राप्त न हो, तब तक भाषा के आधार पर इन्हें राजस्थानी मानने में किसी को संदेह नहीं होना चाहिये।

**जन्म-संवत**—दीक्षा समय के प्रसंग में मैंने, अनुमानतः सं. १६३०–४०. के मध्य में इनका दीक्षाकाल माना है। अतः दीक्षा के पूर्व इनकी अवस्था १०–१२ वर्ष की भी मानी जाय तो इनका जन्म समय सं. १६२०–१६२५ के मध्य में माना जा सकता है।

**दीक्षा-सम्वत्**—खरतरगच्छालङ्कार आचार्यप्रवर श्रीजिनमाणिक्यसूरि के पट्टधर, सम्राट् अकबर द्वारा प्रदत्त युगप्रधान विरुदधारक आचार्य जिनचन्द्रसूरि ने अपने ५८ वर्ष के विशद गणनायक आचार्य काल में ४४ नन्दिओं (नामान्तपदों) की स्थापना की थी। इसमें २६ वीं संख्या की नन्दी 'वल्लभ' नाम की है। इन ४४ नन्दिओं में से १६ वीं नन्दी 'सिंह' की स्थापना सं. १६२३ में हो चुकी थी। अतः अनुमानतः 'वल्लभ' नन्दी की स्थापना सं. १६३० एवं १६४० के मध्यकाल में हुई होगी। इस अनुमान का मुख्य कारण एक यह भी है श्रीवल्लभ ने सं. १६५४ में हैमनाममालाशिलोञ्छ और शेषसंग्रहनाममाला पर टीकाओं की रचना की। इसी वर्ष इनके गुरु ज्ञानविमलजी ने भी शब्दप्रभेद टीका पूर्ण की जिसमें श्रीवल्लभ सहायक थे। किसी भी ग्रन्थ पर लेखनी चलाने

के लिये विशेषकर व्याकरण एवं कोष पर, विशेष अध्ययन और योग्यता की अपेक्षा है। अतः प्रौढ एवं पाण्डित्यपूर्ण टीका निर्माण के लिये दीक्षा के पश्चाद् १५–२० वर्ष का समय तो अवश्य ही अपेक्षित है। इस लिये यह अनुमान युक्तिसंगत ही होगा कि यु. जिनचन्द्रसूरिने सं. १६३० और १६४० के मध्य में आपको दीक्षा प्रदान कर 'श्रीवल्लभ' नाम प्रदान किया हो।

## उपाध्यायपद

श्रीवल्लभ को गणिपद, वाचनाचार्य या वाचकपद और उपाध्यायपद किन किन संवतों में प्राप्त हुये, इसका कुछ भी पता नहीं है। इनके प्राप्त साहित्य में 'चतुर्दशगुणस्थान–स्वाध्याय' गाथा २३ भाषा की संभवतः प्रथम रचना है। इसमें स्वयं के लिये 'श्रीवल्लभ मुनिवर भणी' मुनि शब्द का प्रयोग किया है। इस रचना में संवतोल्लेख नहीं है। अतः कौन से संवत् तक ये मुनिपद पर रहे, निश्चय नहीं किया जा सकता।

श्री ज्ञानविमलोपाध्याय ने सं. १६५४ आषाढ शुक्ला द्वितीया को रचित शब्दप्रभेद टीका में 'विद्वच्छ्रीवल्लभाह्वस्य युक्तायुक्तविवेचिनः (२०), श्रीवल्लभ को विद्वान् और युक्तायुक्तविवेचक अवश्य कहा है किन्तु श्रीवल्लभ के साथ किसी पद का उल्लेख नहीं किया है।

श्रीवल्लभ की संवतोल्लेखवाली प्रथम प्रौढ रचना शेषसंग्रहनाममाला टीका है। इस टीका की पूर्णाहुति ज्ञानविमलीय शब्दप्रभेद की रचना के ठीक २१ दिन बाद अर्थात् १६५४ श्रावण कृष्णा अष्टमी को हुई है। इसकी रचना–प्रशस्ति में 'गुरूणामन्तिषदाणुना श्रीवल्लभेन (१८)' लिखा है। ऐसे ही इसी वर्ष की इनकी दूसरी प्रौढ रचना हैमनाममालाशिलोञ्छ टीका है। इसकी रचना तिथि सं. १६५४ चैत्र कृष्णा सप्तमी है। इसमें भी 'श्रीज्ञानविमलपाठकसत्पादाम्भोजचञ्चरीकेण श्रीवल्लभेन, (१९) लिखा है। अर्थात् नाम के साथ किसी पद का उल्लेख नहीं है। किन्तु दोनों ग्रन्थों की प्रशस्तियों में पदोल्लेख न होते हुये भी, दोनों ग्रन्थों में प्रत्येक काण्ड की प्रान्तपुष्पिकाओं में 'वाचनाचार्य–श्रीवल्लभगणिविरचितायाम्' वाचनाचार्य एवं गणिपद का उल्लेख प्राप्त होता है। सं. १६५५ की लिखित एवं श्रीवल्लभ द्वारा संशोधित हैमनाममाला शिलोञ्छ की प्रति भी प्राप्त है, इसकी प्रान्तपुष्पिका में वाचनाचार्य एवं गणिपद का उल्लेख है। अतः यह मानना असंगत न होगा कि सं. १६५४ में ही या इसके १–२ वर्ष पूर्व ही इनको वाचनाचार्य एवं गणिपद प्राप्त हो गया था।

सं. १६५५ में रचित ओकेश–उपकेशपदद्वयदशार्थी में 'पण्डित श्रीवल्लभगणि' उल्लेख है। इसी प्रकार बिना संवतोल्लेखवाली दो और रचनाएँ हैं, जिनमें 'खचरानन पश्य सखे खचर' पद्य की व्याख्या में 'विद्वच्छ्रीवल्लभाह्वो, पण्डित श्रीवल्लभगणि' तथा अत्यन्त प्रौढरचना सहस्रदलकमलबद्ध अरजिनस्तव की स्वोपज्ञ टीका में 'श्रीवल्लभेन गणिना' (४) उल्लेख मिलता है। अर्थात् इन तीन कृतियों में पण्डित विद्वान् और गणि का उल्लेख तो प्राप्त है किन्तु वाचनाचार्य या वाचक का उल्लेख नहीं है।

अतः यहां यह प्रश्न स्वाभाविक है कि सं. १६५४ की रचनाओं में वाचनाचार्य का उल्लेख होने पर भी सं. १६५५ की रचना में केवल गणि का उल्लेख ही क्यों कर लेखक ने किया ? मेरी समझ में तो वाचनाचार्य होने पर भी लेखक ने स्वभाविक प्रवाह में स्वयं को गणि लिखा है। क्योंकि अनेक रचनाओं में वाचनाचार्य का उल्लेख करते हुये भी सं.

१६६९ में रचित अजितनाथ स्तुति टीका में स्वयं के लिये वाचक का उल्लेख न करके केवल 'वादिश्रीश्रीवल्लभः' एवं 'वादिश्रीवल्लभगणि' का ही प्रयोग किया है । अतः यह निश्चित है कि सं १६५४ के आसपास इनको वाचनाचार्य एवं गणिपद प्राप्त हो चुका था ।

उपरोक्त कृतियों के अतिरिक्त संवतोल्लेख वाली एवं बिना संवतोल्लेखवाली प्राप्त समग्र रचनाओं में श्रीवल्लभ ने स्वयं के लिये गणि के साथ वाचक या वाचनाचार्य पद का सर्वत्र उपयोग किया है । देखिये :—

१. मातृका श्लोकमाला (र. सं. १६५५) 'वाचकश्रीवल्लभाह्वेन' प्र. प. ३
२. हैमलिङ्गानुशासन दुर्गपदप्रबोध टीका (१६६१) श्रीश्रीवल्लभवाचकैः' प्र. प. १०
३. अभिधानचिन्तामणिनाममाला टीका (१६६७)'वाचनाचार्यो वादिश्रीवल्लभो' प्र. प. ११
'वाचनाचार्यश्रीवल्लभगणि' प्रान्तपु.
४. निघण्टुशेष टीका (१६६७ से पूर्व) 'वाचनाचार्यश्रीश्रीवल्लभगणि' प्रान्त पु.
५ अजितजिनस्तुतिटीका (१६६९) 'वादि श्रीश्रीवल्लभः' मं. प. १
६. विद्वत्प्रबोधकाव्य 'वाचनाचार्यधुर्यश्रीश्रीवल्लभगणीश्वरैः' प्र. प. १.
७. 'केशाः' पद्यव्याख्या 'श्रीश्रीवल्लभवाचकः' मं. १. वाचनाचार्य श्रीवल्लभगणिभिः' पुष्पिका.
८. संघपतिरूपजी-वंशप्रशस्ति (१६७५ के आसपास) 'श्रीश्रीवल्लभवाचकः' मं. ५

उपाध्याय पद का उल्लेख हमें केवल दो ग्रन्थों में प्राप्त होता है :—

१. चतुर्दशस्वर स्थापन वादस्थल एवं २. विजयदेवमाहात्म्य । वादस्थल की रचना जिनराजसूरि के शासनकाल में होने से स्पष्ट है कि सं. १६७४ के पश्चात् की यह कृति है और विजयदेवमाहात्म्य का रचनाकाल १६८७ के पश्चात् का है । दोनों के उद्धरण निम्नांकित है :—

'श्रीवल्लभः पाठक उत्सवाय' मं. ३, श्रीवल्लभ उपाध्यायः' प्र. प. ३
चतुर्दशस्वरस्थापनवादस्थल

'श्रीवल्लभ उपाध्यायः मं. ४, 'श्रीवल्लभः पाठक' सर्ग १९. प. २०३,
'श्रीवल्लभोपाध्यायविरचिते' प्रान्तपुष्पिकामें, विजयदेवमाहात्म्य

अतः यह निश्चित है कि श्रीवल्लभ को सं. १६७४ के पश्चात् श्रीजिनराजसूरि ने उपाध्याय पद प्रदान किया था ।

## वादी

श्रीवल्लभ ने कई स्थलों पर अपने नाम के साथ वादी विशेषण का प्रयोग भी गौरव के साथ किया है । इसका सर्व प्रथम उल्लेख सं. १६६७ में रचित अभिधानचिन्तामणिनाममाला टीका की प्रशस्ति पद्य ११ में 'वाचनाचार्यो वादिश्रीवल्लभोऽभवत्' प्राप्त होता है । दूसरा उल्लेख सं. १६६९ में रचित अजितनाथ स्तुति टीका के मंगलाचरण में 'श्रीश्रीवल्लभवादिभिः' और प्रान्तपुष्पिका में 'वादिश्रीवल्लभगणिविरचिता' मिलता है । सं. १६६७ में या इसके पूर्व कहां, किसके साथ और किस विषय पर इनका विवाद–शास्त्रार्थ हुआ ? कोई संकेत नहीं मिलता है ।

सं. १६६९ में रचित अजितनाथस्तुति टीका में लिखा है कि— किसी विद्वान् के

साथ विवाद हो जाने से साधारण जिन स्तुति के वास्तविक अर्थ को त्याग कर, अजित-नाथ स्तुति के रूप में नवीनार्थद्योतक टीका की मैंने यथामति रचना की है :—

केनापि विदुषा सार्द्धं विवादादजितार्हतः ।
वर्णना वर्णिता त्यक्त्वा वास्तवार्थं यथामति ॥ ७ ॥

महाराजा सूरसिंहजी के राज्यकाल में जोधपुर में यह रचना हुई है । अतः अनुमान है कि यह विवाद जोधपुर में ही हुआ हो ।

मेरे विचारानुसार, विद्वत्प्रबोध की रचना भी ऐसे ही किसी शास्त्रार्थ के रूप में ही कवि ने की हो ! कवि स्वयं लिखता है कि:—'बलभद्रपुर में बलभद्र के राज्य में, विशिष्ट विद्व-द्गोष्ठी में मेधावियों के अभिमान का नाश करना ही इस ग्रन्थ का प्रयोजन हैः—

विद्वद्गोष्ठ्यां विशिष्टायां सञ्जातायां प्रयोजनम् ।
एतद्ग्रन्थस्य मेधाव्यभिमानोन्मथनाय वै ॥ ३ ॥

हालांकि इस कृति में 'वादी' शब्द का प्रयोग नहीं है 'वाचनाचार्यधुर्यश्रीश्रीवल्लभग-णीश्वरैः' शब्दों का गौरव के साथ प्रयोग किया है ।

चतुर्दशस्वरस्थापनवादस्थल तो स्पष्टतः वाद की कृति ही है । इसमें किसी कूर्चालसर-स्वतीविरुदधारक प्रतिपक्षी द्वारा स्थापित मान्यता का परिहार कर १४ स्वरों की स्थापना की गई है । यह वाद सं. १६७४ के पश्चात् कहीं पर हुआ है ।

इस प्रकार हम देखते हैं कि १६६७ के पूर्व से लेकर १६७४ के पश्चात् तक श्री-वल्लभ ने कई विद्वद्गोष्ठियों में और कई शास्त्रार्थों में भाग लिया है-और वहाँ अपने वैदुष्य की पूर्ण रूपेण प्रतिष्ठा की है । अतः अपने नाम के साथ वादी विशेषण श्रीवल्लभ के लिये सार्थक ही प्रतीत होता है ।

## विशालहृदयता

उस समय १७ वीं शताब्दी में खरतरगच्छ और तपगच्छ में विधिवाद विषयक विवाद प्रबलवेग से चल रहा था और उसमें दोनों गच्छों के प्रमुख-प्रमुख व्यक्ति भाग ले रहे थे। इधर तपगच्छ की ओर से उपाध्याय धर्मसागर, नेमिसागर; लब्धिसागर आदि और खरतर-गच्छ की ओर से महोपाध्याय धनचन्द्र, महो. साधुकीर्त्ति, उ. जयसोम, उ. गुणविनय, मति-कीर्त्ति आदि लगे हुये थे । यही नहीं, किन्तु सब गच्छों के माननीय शान्तमना महर्षि महो-पाध्याय समयसुन्दर जैसे भी (किसी पूर्वाभिनिवेश या दुराग्रह के वशीभूत होकर नहीं, किन्तु वस्तुनिरूपण की दृष्टि से) अपने ग्रन्थों में उ. धर्मसागर प्ररूपित प्रश्नों को सरलतापूर्वक खण्डन कर स्वगच्छ की आचरणाओं का मण्डन कर रहे थे । इन दोनों गच्छों के विवाद ही नहीं, किन्तु विजयदेवसूरि (जिनके लिये उ. श्रीवल्लभ ने विजयदेवमाहात्म्य की रचना की) के समय में तपगच्छ में भी 'विजय' और 'सागर' के विवाद समाज में ऐसे विषैले बीजों का वपन कर रहे थे, जिससे समाज का संगठन छिन्न-भिन्न हो जाय । परन्तु तत्का-लीन गच्छनायकों की चातुरी से समाज तो छिन्न-भिन्न नहीं हुआ किन्तु दो टुकडे अवश्य हो गये, जो आज भी मौजूद है[1] ।

१ देखें, विजयतिलकसूरिरास

ऐसे विक्षेप के समय में 'वादी' होते हुए भी श्रीवल्लभ का इन प्रपञ्चों में फंसना प्रतीत नहीं होता और न किसी ग्रन्थ में इनका इस विषय में कोई उल्लेख ही प्राप्त होता है। अतः यह निश्चित है कि श्रीवल्लभ दोनों गच्छों के संघर्ष में तटस्थ ही रहे थे। किसी प्रकार के वादों में पड़कर स्वसमय को नष्ट करना नहीं चाहते थे।

जिस समय तपगच्छ के साधु खरतरगच्छ के आचार्यों की प्रशंसा करना तो दूर, उनकी कीर्त्ति का श्रवण करना भी अच्छा नहीं समझते थे और इसी प्रकार खरतरगच्छ के साधु भी तपगच्छ के प्रभाविक पुरुषों का कीर्त्तिगान करने में संकुचाते थे, उ. समयसुन्दरजी ने पार्श्वचन्द्रगच्छीय पूंजा ऋषि का गुणवर्णन मुक्तकण्ठ से किया है तथा खरतर, तपा, अंचल इन तीनों गच्छों के आचार्यों का सुललित पद्यों में 'भट्टारक तीन भए बड़भागी' कह-कर गुणगान किया है; जो तत्कालीन समग्र साहित्य में अपवाद रूप ही समझना चाहिए। ऐसे समय में तपगच्छ के प्रसिद्ध आचार्य विजयदेवसूरि के चारित्रिक गुणों से प्रभावित होकर कवि श्रीवल्लभ ने १९ सर्गात्मक 'विजयदेवमाहात्म्य' नामक महाकाव्य की रचना कर अपनी माध्यस्थता, उदारता, विशालहृदयता का परिचय दिया। इसके सम्बन्ध में मुनिजिनजियजी 'विज्ञप्ति त्रिवेणी'की प्रस्तावना में लिखते हैंः—

"श्रीवल्लभोपाध्याय की कृतियों में से एक कृति बड़ी ध्यान खींचने लायक है। इसका नाम है विजयदेवमाहात्म्य। इसमें तपगच्छ के प्रसिद्ध आचार्य श्री विजयदेवसूरि का सवि-स्तर जीवन-चरित्र वर्णन किया गया है। (ध्यान में रहे कि चरित्रनायक और चरित्रलेखक दोनों समकालीन हैं और विजयदेवसूरि अपने माहात्म्य के निर्माण के समय में विद्यमान थे।) उस समय परस्पर साम्प्रदायिक विरोध इतना बढ़ा हुआ था कि एक गच्छ वाले दूसरे गच्छ के प्रतिष्ठित व्यक्ति के गुणानुवाद करना तो दूर, परन्तु श्रवण में भी मध्यस्थता नहीं दिखला सकते थे। अर्थात् तपागच्छवाले खरतरगच्छीय व्यक्ति के प्रति अपना बहुमान नहीं दिखा सकते थे और खरतरगच्छानुयायी तपगच्छ के प्रसिद्ध पुरुष की प्रशंसा करते दिल में दुःख मनाते थे। ऐसी दशा में, खरतरगच्छीय एक विद्वान् उपाध्याय के द्वारा तपागच्छ के एक आचार्य के गुणगान में बड़ा ग्रन्थ लिखा जाना अवश्य आश्चर्य उत्पन्न करता है। समाज की यह विरोधात्मक प्रकृति, श्रीवल्लभ पाठक के ध्यान से बाहर न थी। वे इस बात को अच्छी तरह जानते थे कि मेरे इस—भिन्न गच्छ के आचार्य का प्रशंसा और स्तवना करने वाले इस ग्रंथ के लिखनेरूप कार्य से बहुत दुराग्रही और स्वसाम्प्रदायिक असंतुष्ट, होकर मुझपर कटाक्ष करेंगे। इस लिये उन्होंने ग्रंथ के अंत में संक्षेप में परंतु असरकारक शब्दों में लिख दिया है किः—

यदन्यगच्छप्रभवः कविः किं, मुक्त्वा स्वसूरिं तपगच्छसूरेः।
कथं चरित्रं कुरुते पवित्रं, शङ्कयमार्यैर्न कदापि कार्या॥
आत्मार्थसिद्धिः किल कस्य नेष्टा,
सा तु स्तुतेरेव महात्मनां स्यात्।
आभाणकोपि प्रथितोऽस्ति लोके,
गङ्गा हि कस्यापि न पैतृकीयम्॥

तस्मान्मया केवलमर्थसिद्ध्यै,
जिह्वापवित्रीकरणाय यद्वा ।
इति स्तुतः श्रीविजयादिदेवः,
सूरिस्समं श्रीविजयादिसिंहैः ॥

अर्थात्—अन्य (खरतर) गच्छवाला कवि अपने गच्छ के आचार्य को छोड़कर तपा-गच्छ के आचार्य का चरित्र कैसे बनाता है, यह शंका विद्वान् मनुष्यों को न लानी चाहिए। क्यों कि आत्मसिद्धि किसे अभीष्ट नहीं है ?—सभी को इष्ट है। यह आत्मसिद्धि महात्माओं की स्तुति द्वारा होती है। और महात्माओं के लिये यह कोई नियम नहीं है कि वे अमुक पंथ या समुदाय में ही उत्पन्न हुआ करते हैं और यह भी कोई प्रतिबंध नहीं है कि अमुक मतानुयायी अमुक ही महात्माओं की स्तवना करें। जैसे गंगा किसी के बापकी नहीं है—सबही उसका अमृतमय जल का पान कर सकते हैं—वैसे महात्मा भी किसी के रजिस्टर्ड नहीं किये हुए हैं। सब ही मनुष्य अपनी अपनी इच्छानुसार उनके गुणगान कर उन्नति कर सकते हैं। इसलिये मैंने खरतरगच्छानुयायी होकर भी—अपनी जिह्वा को पवित्र करने के लिये तपागच्छ के महात्मा श्री विजयदेवसूरि और उनके शिष्य विजयसिंहसूरि का यह पवित्र चरित्र लिखा है। इस विषय में किसी को उद्वेगजनक विकल्प करने की जरूरत नहीं है। वाह ! वाह ! । कैसी उदार दृष्टि और गुणानुराग ! । यदि केवल इन्हीं ३ पद्यों का स्मरण और वर्तन हमारा आधुनिक जैन-समाज करे तो थोडे ही दिनों में यह उन्नति के शिखर पर आरूढ़ हो सकता है। शासनदेव वह दिन शीघ्र दिखावें। (पृष्ठ ८२-८४)"

उपाध्याय श्रीवल्लभ के उदार हृदय का परिचय देनेवाली एक घटना और भी है। श्वेताम्बर जैनों में एक गच्छ है जिसका नाम है उपकेश गच्छ। श्रीवल्लभजी के समकालीन उपकेशगच्छनायक श्रीसिद्धसूरि ने चाहा कि 'उनके गच्छ के नाम की एक सुन्दर और प्रामाणिक व्युत्पत्ति हो जाय।' इस पर उन्होंने श्रीवल्लभजी से आग्रह किया। इस पर उन्होंने इस आग्रह को स्वीकार कर "ओकेश-उपकेशपदद्वयदशार्थी" की सं. १६५५ में विक्रमनगर (बीकानेर) में बडे विलक्षण ढंग से रचना की। इससे भी स्पष्ट है कि इनके हृदय में साम्प्रदायिक भावों का लवलेश भी नहीं था, अपितु वे सहृदय एवं उदारमना थे।

## विहार और शिष्य-परम्परा

इनके ग्रन्थों के अवलोकन से ऐसा प्रतीत होता है कि इनका बाल्यजीवन और प्रौढावस्था का समय नागोर, बीकानेर, जोधपुर, बलभद्रपुर आदि राजस्थान के नगरों में ही व्यतीत हुआ है। किन्तु विजयदेवमाहात्म्य और संघपतिरूपजीवंशप्रशस्ति को देखते हुये यह कल्पना की जा सकती है कि कवि श्रीवल्लभ वृद्धावस्था में सं. १६७५ के आसपास 'गुर्जर' देश पहुंचे और वहीं पर संघपतिरूपजीवंशप्रशस्तिकाव्य एवं आचार्य विजयदेव के चारित्र और तप से आकृष्ट होकर विजयदेवमाहात्म्य की रचना की। इसलिये बहुत संभव है कि इनकी वृद्धावस्था वहीं पूर्ण हुई हो और सं. १६८७ के पश्चात् कुछ ही वर्षों में इनका स्वर्गवास भी उसी 'गुर्जर' प्रदेश में हुआ हो।

सबसे बड़ी आश्चर्य की वस्तु यह है कि श्रीवल्लभोपाध्याय की शिष्य-परम्परा चली हो-ऐसा प्रतीत नहीं होता और न इस सम्बन्ध में किसी प्रकार के उल्लेख ही मिलते हैं। अथवा इनके स्वयं के शिष्य हों तो भी यह निश्चित है कि इनकी परम्परा दीर्घकाल तक नहीं चली। अन्यथा उनमें से कोई तो विद्वान् आदि होता जिनका कोई न कोई उल्लेख अवश्य मिलता।

## साहित्य सर्जना

"The works of the commentator Śri Śrivallabh padhyaya prove him to be an expert in the science of lexicography... He was a master in that field." —आगमप्रभाकर मुनि पुण्यविजय, निघण्टुशेष प्रस्तावना पृ. ६

उपाध्याय श्रीवल्लभ न केवल प्रामाणिक टीकाकार ही है अपितु महाकवि भी हैं। जहाँ ये व्याकरण, एकार्थी तथा अनेकार्थी कोश साहित्य के उद्भट विद्वान् हैं वहाँ ये चित्रकाव्यों के आचार्य भी हैं, जहाँ इनमें संस्कृत भाषाकी प्रौढता और प्राञ्जलता दृष्टिगोचर होती है वहाँ इनमें राजस्थानी शब्दभण्डार की सुमधुर शब्दावली भी देखने में आती है। जहाँ इनके ग्रन्थों से ऐतिहासिक स्रोत प्राप्त होते है, वहाँ वैदुष्यप्राप्ति के साधन स्रोत भी प्राप्त होते हैं। इन्होंने छोटे-मोटे अनेकों ग्रन्थों की रचना कर भारती के भण्डार को अवश्य ही समृद्धिशाली बनाया होगा। वर्तमान समय में इनके द्वारा सर्जित साहित्य जो भी प्राप्त हुआ है, वह निम्नलिखित है :—

**मौलिकग्रन्थ**—१. विजयदेवमाहात्म्य, २. सहस्रदलकमलबद्ध अरजिनस्तव, स्वोपज्ञ टीका सह ३. विद्वत्प्रबोधकाव्य स्वोपज्ञ टीकासह, ४. संघपतिरूपजीवंशप्रशस्ति स्वोपज्ञ टीका सह, ५. मातृका श्लोकमाला, ६. चतुर्दशस्वरस्थापनवादस्थल, ७. ओकेश-उपकेशपदद्वयदशार्थी, ८. खरतरपदनवार्थी

**टीका ग्रन्थ**—१. हैमनाममाला शेषसंग्रह टीका, २. हैमनाममालाशिलोञ्छ टीका, ३. हैमलिङ्गानुशासन दुर्गपदप्रबोध टीका, ४. हैमनिघण्टुशेष टीका, ५. अभिधानचिन्तामणि-नाममालासारोद्धार टीका, ६. सिद्धहैमशब्दानुशासन टीका, ७. सारस्वतप्रयोगनिर्णय. ८. विदग्धमुखण्डन टीका, ९. अजितनाथ स्तुति टीका, १० शान्तिनाथविषमार्थस्तुति टीका ११. 'केशाः कज्जालिकाशाभाः'पद्यस्य व्याख्या १२. 'खचरानन पश्य सखे खचर' पद्यस्य अर्थत्रिकम्।

भाषा की लघु कृति—१. चतुर्दश गुणस्थान स्वाध्याय, २. स्थूलिभद्र एकत्रीसो

इस प्रकार २२ छोटी-मोटी कृतियाँ अभी तक मेरी जानकारी में आई हैं। इन कृतियों में हम चाहे इनके काव्यों को देखें अथवा टीकाग्रन्थों को, प्रत्येक पृष्ठ पर श्रीवल्लभ का प्रकाण्ड-पाण्डित्य और सौजन्यपूर्ण औदार्य ही प्रस्फुटित हो रहा है।

उपर्युक्त सब रचनाओं का पूर्ण परिचय करवाना यहाँ संभव नहीं है, केवल उनका संक्षिप्त परिचय-मात्र यहां दिया जा रहा है जो मेरी समझ में, श्रीवल्लभ की प्रतिभा और निपुणता को प्रकाशित करने के लिये पर्याप्त होगा।

## १. विजयदेवमाहात्म्य महाकाव्य

१७वीं शती के तपगच्छाधिपति आचार्य विजयदेवसूरि के माहात्म्य का वर्णन होने से इस महाकाव्य का नाम भी विजयदेवमाहात्म्य महाकाव्य रखा गया है । विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण में महाकाव्य के जो लक्षण दिये हैं उन लक्षणों से तुलना करने पर यह माहात्म्य भी महाकाव्य की कोटि में आता है । इसके नायक विजयदेवसूरि धीरोदात्त और देवत्व गुण से परिपूर्ण है । इसमें शान्तरस मुख्य है । इसका कथानक महर्षि के जीवन-चरित पर आश्रित है और तत्कालीन परिस्थितियों का वर्णन होने से ऐतिहासिक भी है । इसमें धर्मफल की प्रधानता है । प्रारंभ में नमस्कार और कथावस्तु का निर्देश भी है । इसमें १९ सर्ग हैं । सर्ग के श्लोकों की संख्या ३६६ पद्य हैं । इसमें कई स्थलों पर 'सागर' आदि खलों की निन्दा और महापुरुषों का गुणगान भी किया गया है[1]। प्रसङ्गोपात्त पुत्रजन्म, विवाह (दीक्षा), मुनि, स्वर्ग, सूर्य, चन्द्र, सागर आदि का वर्णन भी है । स्थान-स्थान पर अनुप्रास, श्लेष, यमक, वक्रोक्ति, अर्थान्तरन्यास, अतिशयोक्ति, अन्योक्ति, विरोध, उपमा, रूपक आदि अलंकारों का अच्छा समावेश किया है । अतः यह काव्य केवल माहात्म्य ही नहीं है किन्तु लक्षणसिद्ध घटनाबहुल ऐतिहासिक महाकाव्य है ।

इसका रचनासमय अज्ञात है । महाकवि श्रीवल्लभ ने प्रशस्ति में इसका कोई उल्लेख नही किया है किन्तु इस महाकाव्य का आलोडन करने पर यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि इसकी रचना सं. १६८७ के पश्चात् ही कवि ने की है । इसका आधार यह है कि कवि, चरितनायक के जन्मकाल १६३४ से लेकर १६८७ तक की क्रमबद्ध घटनाओं का वर्णन सांगोपांग करता है । नायक का देहावसान १७१३ में हुआ है । कवि उनके देहावसान का तो क्या, किन्तु चरितनायक के १६७८ के बाद दक्षिण देश में पधारने और काफी समय तक इस प्रदेश में विचरण करने का उल्लेख भी नहीं करता । १६८४ में विजयदेवसूरि ने विजयसिंहसूरि को भट्टारक पद दिया[2] और १६८६ में स्वर्ण-गिरि (जालोर) में प्रतिष्ठा करवाई[3] । सं. १६८७ में मेदिनीतट[4] (मेड़तासिटी) में प्रतिष्ठा करवाई और उसके पश्चात् करवाया गंगाणो तीर्थ का जीर्णोद्धार । इसके पश्चात् काव्य में कोई जीवन की उल्लेखनीय घटना नहीं है,-किन्तु जहांगीर पर प्रभाव, रूपवर्णन, चरितवर्णन, और गुणवर्णनों में ही आगे के सर्ग पूर्ण किये गये हैं । इसमें एक और घटना का उल्लेख है, मेघजी[5] आदि मुख्य श्रावकवर्ग ने 'सागरमत' का त्याग कर, पुनः गुरु के वासक्षेप प्राप्त

१. देखें एकादश सर्गः
२. देखें, विजयदेव माहात्म्य, सर्ग ९
३. वही, सर्ग १३ पद्य १६-१७
४. वही सर्ग १३ पद्य ७२
५. वही सर्ग १४
६. वही सर्ग १९ पद्य १९७

कर बोधिलाभ उपार्जन किया । इसका भी समय अवचूरिंकार[1] उपाध्याय श्री मेघविजयजी ने सं. १६८७ दिया है । अतः यह अनुमान ठीक ही प्रतीत होता है कि इसकी रचना १६८७ के अन्त में ही हुई है । अन्यथा १६८८ की भी कोई घटना का उल्लेख अवश्य किया जाता ।

कवि ने काव्य के प्रथम और द्वितीय सर्ग में चरितनायक का जन्म, विद्याभ्यास, वैवाहिक बन्धनों को न स्वीकार ब्रह्मचारी रहने की अत्युत्कट अभिलाषा और संयम के प्रति आकर्षण का वर्णन किया है । ३–४ सर्ग में आचार्य हीरविजयसूरि का प्रभाववर्णन और विजयसेनसूरि का जीवन–चरित है । ५–७ सर्ग में माता सहित चरितनायक की दीक्षा, शास्त्राभ्यास, विजयसेनसूरि के साथ सम्राट् अकबर से मिलाप तथा चरितनायक के गणि और आचार्यपद प्राप्ति का वर्णन किया गया है । ८वें सर्ग में कनकविजयादि शिष्यों का और ९–१० सर्गों में प्रतिष्ठा, चातुर्मास, दीक्षाप्रदान एवं विजयसिंहसूरि को स्वपट्ट पर अभिषिक्त करने का वर्णन मिलता है । ११वें सर्ग में 'सागरपक्षीय' प्रतिवादियों को पराजित करने का उल्लेख है । १२–१४ सर्गों में नवलक्षप्रासाद पार्श्वनाथ, जालोर, मेड़ता आदि प्रतिष्ठाओं का विशद वर्णन तथा गंगाणी तीर्थ के जीर्णोद्धार का प्रसंग कवि ने सुन्दर शब्दों में व्यक्त किया है । १५वें सर्ग में तपवर्णन, १६वें में स्तम्भतीर्थ चातुर्मास–वर्णन तथा १७–१८ में सम्राट् जहाँगीर पर प्रभाव और महातपा विरूद–प्राप्ति एवं सागर–पराजय का वर्णन है । सर्ग १९वें में नायक के औदार्यादि गुणों का व्याख्यान है ।

यह कवि श्रीवल्लभ की अन्तिम रचना प्रतीत होती है । इसके पश्चात् की अभी तक कोई भी कृति प्राप्त नहीं हुई है । इस काव्य की समसामयिक प्रसिद्ध साहित्यकार उपाध्याय श्री मेघविजयजी प्रणीत अवचूरि प्राप्त है । इस काव्य की दो सुन्दर प्रतियाँ उ. श्री जयचन्द्रजी भंडार (राज. प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान,) बीकानेर एवं श्रीजिनहरिसागरसूरि ज्ञान-भण्डार लोहावट में प्राप्त है । अवचूरि सहित यह काव्य मुनि जिनविजयजी द्वारा सम्पादित होकर जैन साहित्य संशोधक समिति अहमदाबाद से सन् १९२८ में प्रकाशित हो चुका है ।

## २. अरजिनस्तव स्वोपज्ञ टीका सह

भारतीय वाङ्मय में यह स्तवात्मक लघुकाव्य अद्वितीय कृति के रूप में माना जा सकता है । क्यों कि चित्रकाव्यों में अष्टदल षोडशदल शतदलात्मक कृतियाँ तो प्राप्त होती हैं किन्तु सहस्रदलात्मक प्राप्त नहीं होती हैं । यह एक सहस्रदलकमलगर्भित चित्रकाव्य है । जिसमें १००० रकारों का प्रयोग किया गया है । मध्यदल (गर्भ) में रकार को रखा है और प्रत्येक दल (पांखड़ी) में दो अक्षरों का निवेश किया है । प्रत्येक पाँखडी के द्व्यक्षरों का मध्य में स्थित रकार से संबंध है । अर्थात् प्रत्येक पांखडी का सीधा सम्बन्ध मध्यदल के रकार से है । देखिये :—

असुरनिर्जरबन्धुरशेखर–प्रचुरभव्यरजोत्तिर पञ्जिरम् ।
क्रमरजं शिरसा सरसं वरं जिन रमेश्वर मेदुर शङ्कर ॥१॥

---

१. वही, ... ... १६८७ वर्षे यन्मतं कल्पितं तत्सागरीयं मतं त्यक्त्वा सा० मेघाद्याः बहवः श्रावकाः ... ... पृष्ठ १२६

इस पद्य में ४८ अक्षर हैं। जिनमें १६ रकारों का प्रयोग हैं। अर्थात् प्रत्येक दो अक्षर के बाद रकार का प्रयोग है।

चित्रकाव्य की रचना में छन्दःशास्त्र, व्याकरण, निर्वचन तथा कोष आदि पर पूर्ण आधिपत्य होना आवश्यक है। जो इस कृति में स्पष्टरूप से लक्षित होता है। विचारवैदग्ध्य, रचनाकौशल तथा उक्तिवैचित्र्य की दृष्टि से यह काव्य एक सर्वोत्कृष्ट काव्य है।

इस काव्य में अठारहवें जैन तीर्थंकर अरनाथ भगवान् की स्तुति की गई है। रकार गर्भात्मक ५४ पद्य हैं और ५५ वाँ पद्य उपसंहारात्मक प्रशस्तिरूप है।

इस स्तोत्र काव्य पर स्वयं श्रीवल्लभरचित स्वोपज्ञ टीका प्राप्त है। यदि कवि स्वयं टीका की रचना न करता तो इसकी मार्मिकता समझने में काफी असुविधायें रहती।

यह काव्य और टीका श्रीवल्लभ के प्रौढावस्था की रचना है; अतः इस काव्य की भाषा भी बहुत ही प्राञ्जल और प्रवाहपूर्ण है। इस स्तोत्र में कवि को अनिष्पन्न और अप्रचलितशब्दों को रकारगर्भित करने के लिये जिस योजना–कौशल और पाण्डित्य की आवश्यकता थी वह इसमें पूर्णरूपेण विद्यमान है। जहां १००० रकार प्रधान काव्य की रचना करना हो, वहाँ उस काव्य में प्रायः अधिक शब्द तो अप्रसिद्ध ही प्रयुक्त होते हैं। उन्हें सिद्ध करने के लिये उणादि सूत्र, और अनेकार्थी तथा एकाक्षरी नाममालाओं का आश्रय लेना हो पड़ता है। टीकाकार श्रीवल्लभ ने भी इसमें हैमव्याकरण, उणादिसूत्र, धातुपारायण, पाणिनीयादि व्याकरण, कविकल्पद्रुम, अनेकार्थनाममाला, सौभरि, सुधाकलश, विश्वशंभु, ध्वनिमञ्जरी आदि एकाक्षरी नाममालाओं के आधार पर ही शब्दों की निष्पत्ति कर अपने विलक्षण पाण्डित्य का परिचय दिया है। उदाहरणार्थ अकडारशब्द की व्याख्या द्रष्टव्य है:—

हे अकडार ! न कडारः–न विषमदन्तो यः सोऽकडारः, 'कडारः पिङ्गलः विषमदशनश्च' [सि. हे. उ. सू. ४०५] इति उणादिवचनात् तत्सम्बोधनं हे अकडार !–हे सुदन् ! हे श्री अरनाथजिन !

[ पद्य ५३ ]

श्रीवल्लभ ने इस काव्य में और टीका में रचना–समय का निर्देश नहीं किया है, फिर भी 'श्रीमच्छ्रीजिनचन्द्राभिधानसूरिष्वधीशेषु,' [प्र. प. र] श्रीजिनचन्द्रसूरि के राज्य में होने से स्पष्ट है कि १६७० के पूर्व की यह रचना है, क्योंकि जिनचन्द्रसूरि का स्वर्गवास १६७० में हो चुका था। और स्वयं के लिये गणिपद का ही प्रयोग होने से स्पष्ट है कि १६५५ से १६७० के मध्य में श्रीवल्लभ ने टीका सहित इसकी रचना की है।

इस काव्य को एकमात्र प्रति भाण्डारकर ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना में प्राप्त है। मेरे द्वारा सम्पादित होकर यह काव्य टोका सहित सन् १९५३ में 'अरजिनस्तव' के नाम से प्रकाशित हो चुका है।

## ३ विद्वत्प्रबोधकाव्य स्वोपज्ञ टीका सह

श्रीवल्लभ ने विद्वत्प्रबोध की रचना बलभद्रपुर (संभव है उसे ही आजकल बालोतरा कहते हैं जो जोधपुर प्रदेश में पचपदरा के पास है ) में बलभद्र नामक शासक की विशिष्ट

विद्वत्सभा (गोष्ठी) में मेधावियों के अभिमान का मन्थन करने के लिये और विद्वानों की वैदुष्यवृद्धि के लिये रचना की है' । लेखक ने स्वयं के लिये 'वाचनाचार्यधुर्यश्री—श्रीवल्लभगणीश्वरैः' विशेषणों का प्रयोग किया है । लेखक ने प्रशस्ति में रचनाकाल का उल्लेख नहीं किया है । फिर भी अत्यन्त प्रौढ और क्लिष्टतम रचना होने के कारण इसका निर्माण समय १६६०–से १६६६ के मध्य का माना जा सकता है ।

इस अनुमान का आधार यह है कि श्रीवल्लभ ने अभिधानचिन्तामणि नाममाला की टीका में (र. सं. १६६७) स्वयं के लिये वादी शब्द का प्रयोग किया है, जो इस टीका रचना १६६७ के पूर्व किसी वाद प्रसंग की ओर संकेत करता है । 'विद्वद्गोष्ठ्यां विशिष्टायां मेधाव्यभिमानोन्मथनाय' शब्दों से कल्पना की जा सकती है कि यह विशिष्ट विद्वद्-गोष्ठी शास्त्रार्थ की ही थी और विजयश्री प्राप्त करने के पश्चात् श्रीवल्लभने अपनी परवर्ती कृतियों में अपने लिये वादी का प्रयोग किया हो । फिर भी निश्चित रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि इस पंक्ति के अतिरिक्त विद्वत्–प्रबोध में कहीं भी वाद का संकेत प्राप्त नहीं है ।

कवि सौभरिप्रणीत द्व्यक्षरकाण्ड में वर्णित क्णा से लेकर क्ष्विपर्यन्त संयुक्तवर्णों के माध्यम से वस्तुवर्णना की गई है । इसमें तीन परिच्छेद हैं । प्रथम परिच्छेद के ६० पद्यों में चतुःचरणधारी गज, अश्व, वृषभ, सिंह, उष्ट्र आदि का वर्णन है । द्वितीय परिच्छेद के ६० पद्यों में द्विपदधारी शुक, तित्तिरि, हंस, चक, चक्रवाक, सारस, टिट्टिभ, मयूर, चाष, खञ्जरीट आदि पक्षियों का वर्णन है । तृतीय परिच्छेद के २१ पद्यों में साधु, पण्डित और वीरजनों का वर्णन है । अन्तमें प्रशस्ति के ६ पद्य हैं । विशेषतः प्रत्येक पद्य में राजा को सम्बोधन करके प्रासंगिक वर्णन लिखा गया है ।

इस काव्य पर स्वयं श्रीवल्लभ की ही स्वोपज्ञ टीका है । द्वितीय परिच्छेद के १९ पद्य से तो टीका न होकर टिप्पण मात्र ही प्राप्त है ।

इस काव्य की परिचयात्मक महत्ता दिखाते हुये पद्मश्री मुनि जिनविजयजी ने 'एकाक्षर नामकोषसंग्रह' के संचालकीय वक्तव्य (पृ. १०) में लिखा हैः—

"यह एक कुतूहल–प्रदर्शक काव्याभ्यासी पद्यमय कृति है । इसकी रचना एक जैन विद्वान् श्रीवल्लभगणि ने की है । यह एक केवल शब्दपाण्डित्य–प्रदर्शक अनोखी रचना है । रचनाकार ने शब्द–वैलक्षण्य की चित्रार्थता प्रकट करने के उद्देश्य से इस विनोदात्मक पद्यरचना का गुम्फन किया है । प्रस्तुत संग्रह में सौभरिकृत जो 'एकाक्षर नामाला' मुद्रित हुई है उसके द्व्यक्षरकाण्ड में क्ण, क्ष्ण, क्णु, क्णौ आदि अनेक ऐसे संयुक्ताक्षर वाले एकस्वरीय शब्दों का संग्रह किया है जो अन्य संग्रहों में खास करके नहीं मिलते । इनमें अनेकानेक ऐसे संयुक्ताक्षर–युक्त एकस्वरीय शब्द हैं जिनका उच्चारण भी कठिन और विलक्षण प्रतीत होता है । कुछ की ध्वनि में तो ह्रा, ह्रीं, श्रा, श्रीं, म्रा, म्री आदि मन्त्राक्षरों जैसा आभास होता है, परन्तु कोषकार ने इनको मन्त्राक्षरों के बीज रूप में नहीं लिया है, विचित्र शब्दध्वनि वाले शब्दों के रूप में संकलित किया है । ग्रन्थों में ऐसे शब्दों का प्रयोग प्रायः नहीं–सा उपलब्ध

होता है । तथापि कोषकार के इन शब्दों का अपने कोश में संकलन करने का कोई शास्त्राधार अवश्य रहा होगा और इसीलिये उसने इन्हीं शब्दों को अपनी रचना में विशेष रूप से संग्रहीत किया है । सौभरि- कवि--संकलित इन विचित्र शब्दों का आधार लेकर उक्त श्रीवल्लभ गणि ने संग्रहान्तर्गत अन्तिमकृति 'विद्वत्प्रबोध' का गुम्फन किया है। इसमें उन्होंने सौभरि के संकलित व्रवण, व्रवाणा आदि बहुत से विचित्र शब्दों का सार्थक उपयोग कर दिखाने की चेष्टा है । यद्यपि है यह केवल कुतूहल--प्रदर्शक रचना, तथापि संस्कृत भाषा के शब्द सामर्थ्य का इससे बोध होने जैसा है । यह रचना अर्थक्लिष्ट एवं शुष्क-पद्य-प्रबन्ध रूप है, इसलिये रचयिता ने स्वयं इसके क्लिष्ट शब्दों का अर्थ बोध कराने के लिये संक्षिप्त टिप्पण भी साथ में लगा दिये हैं । ”

इसी 'एकाक्षरनामकोष संग्रह' पुस्तक की भूमिका लिखते हुये जैन पण्डित पं. लालचन्द्र भगवान् गान्धी ने (पृ. २३) पर लिखा है:—

“यह एक अपूर्व विशिष्ट विद्वद्गम्य, अद्भुत संस्कृत काव्य है। इस एकाक्षरीकोशसंग्रह में इसका सुसम्बद्ध आवश्यक स्थान है । इस संग्रह में चतुर्थ क्रमाङ्क में सौभरिकृत द्वयक्षरनाममाला प्रकाशित हुई है, उसमें प्रदर्शित विविध अर्थवाले संयुक्तवर्णों को प्रत्येक श्लोक के प्रत्येक चरण में प्रयुक्त कर इस चमत्कृतिकर रसिक काव्य की रचना कवि ने की है। संस्कृत साहित्य में यह अद्वितीय कहा जाय, ऐसा काव्य है। शायद ही इस पद्धति का अन्य काव्य विद्वानोंने देखा होगा ।”

रसास्वादन के लिये हंसवर्णन में व्र का उपयोग देखिये:—

व्र–षोडशार्चिः स्तवनीय ! सन्मते !
    व्रयुक् ! चतस्रः ककुभो विलोकयन् ।
व्रभा ! वकस्त्रस्त ऋधग् व्रवीत्यरं,
    व्रचोरभीतिं नृपते ! सुखच्छिदम् ॥ २७ ॥ द्वि. प.

इस काव्य की एक मात्र प्रति १७ वीं शताब्दी की लिखित श्री अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर में उपलब्ध है । पहिले यह काव्य जिनदत्तसूरि ज्ञानभण्डार, सूरत से 'महावीर स्तोत्र' के साथ प्रकाशित हुआ था और पुनः राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर से 'एकाक्षरनामशेषसंग्रह' में प्रकाशित हुआ है ।

## ४ सङ्घपतिरूपजी–वंश–प्रशस्ति, स्वोपज्ञ टिप्पणीसह

यह एक वंश–प्रशस्त्यात्मक ऐतिहासिक लघुकाव्य है । इस काव्य की एकमात्र प्रति राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, क्रमांक १९२५० में प्राप्त है । प्रति अपूर्ण होने से इस काव्य का नाम कवि ने क्या रखा है, निर्णय नहीं कर सकते । काव्यके प्रारम्भ में कवि 'श्रीसंघाधिपरूपजीर्विजयताम्' (पद्य ३) तथा 'भुवि श्रावकाधीश्वरो रूपजी सः' (पद्य ४) का उल्लेख कर, पद्य पांचवें में रूपजी के पूर्वजों का वर्णन करने का संकेत करता है । इससे स्पष्ट है कि कवि श्रीवल्लभ संघपति रूपजी की प्रशंसा में यह प्रशस्ति काव्य लिखना चाहता है, परन्तु काव्य के प्राप्तांश में केवल रूपजी के पिता संघपति सोमजी एवं चाचा संघपति शिवाजी के कतिपय सुकृत कार्यों का ही वर्णन प्राप्त है । रूपजी का जन्म और विशिष्ट

कृत्यों का उल्लेख भी इसमें नहीं आ पाया है। ऐसी अवस्था में मैंने इसका नाम 'संघपति रूपजी वंश प्रशस्ति' रखना ही समुचित समझा है।

संघपति सोमजी ने सिद्धाचल तीर्थ पर खरतरवसही (चौमुखजी की टूंक) का निर्माण कार्य प्रारंभ करवाया था, किन्तु दुर्भाग्यवश मन्दिर की प्रतिष्ठा कराने के पूर्व ही संघपति सोमजी का स्वर्गवास हो गया था ऐसी अवस्था में सोमजी के पुत्र संघपति रूपजी ने सं. १६७५ में खरतरगणनायक श्रीजिनराजसूरि के करकमलों से इस खरतरवसही की प्रतिष्ठा का कार्य बड़े महोत्सव के साथ सम्पन्न करवाया। दूसरी बात, खरतरगच्छीय पट्टावलियों के अनुसार, इस प्रतिष्ठा महोत्सव के अतिरिक्त संघपति रूपजी के अन्य विशिष्ट एवं महत्त्वपूर्ण कार्यों का कोई उल्लेख प्राप्त नहीं है। अतः इस काव्य की रचना का समय प्रतिष्ठा-महोत्सव का समय सं. १६७५ के पश्चात् का ही माना जा सकता है।

काव्य में वंशावली के अतिरिक्त जिन जिन ऐतिहासिक कार्यों का इसमें उल्लेख किया है, वे इस प्रकार हैं:—

प्राग्वाटवंशीय श्रेष्ठि देवराज अहमदाबाद का निवासी था। इसने सं. १४८७ में माघ शुक्ला ५ को मुनिसुव्रतस्वामी के बिम्ब को प्रतिष्ठा खरतरगणाधीश श्रीजिनभद्रसूरि के करकमलों से करवाई थी।

सं. योगी की प्रथम पत्नी जसमादे ने अहमदाबाद के तलीयापाडे में सुमतिनाथ का नवीन मन्दिर बनवाया था।

सं. योगी की दूसरी पत्नी नानी काकी ने जैनशास्त्रों को प्रतिलिपियां करवाकर, स्वयं के नाम से अहमदाबाद में ज्ञानभण्डार स्थापित किया था।

सं. सोमजी ने सं. १६४४ में युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि की अध्यक्षतामें शत्रुञ्जयतीर्थ यात्रा का विशालतम संघ निकाला था।

सं. सोमजी ने सं. १६४८ में हलारास्थान के बन्दियों को द्रव्य देकर कैदखाने से छुड़वाया था।

सं. सोमजी ने अहमदाबाद के सामलपाडे में सांवला पार्श्वनाथ चैत्य का नवीन निर्माण करवाया।

सं. सोमजी ने सूत्रधार धना की पोल में नीचे भूमितल पर आदिनाथ भगवान् का और ऊपर चतुर्मुख (चौमुखा) शान्तिनाथ का विशाल मन्दिर बनवाया और सं. १६५३ में युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि से इस मन्दिर की बडे महोत्सव के साथ प्रतिष्ठा करवाई थी।

सं. सोमजीने इस प्रकार आठ नये मन्दिरों का निर्माण करवाया और सिद्धान्त-टीका आदि सर्वशास्त्रों की प्रतिलिपियाँ करवाकर अहमदाबाद में ज्ञानभण्डार स्थापित किया एवं खरतरगच्छ की सर्वत्र उन्नति की।

प्राप्त अपूर्ण प्रति स्वोपज्ञ टिप्पणी के साथ १४० पद्य ही प्राप्त है। प्रसादगुणयुक्त रचना में क्लिष्ट शब्दों का प्रयोग भी श्रीवल्लभ बड़ी सरलता के साथ करता है। उदाहरण के लिये सं. शिवाजी के वर्णन पद्य द्रष्टव्य हैं

"शर्वत्ववश्यं शिववान् स शश्वच्छिवोऽशिवान्याऽऽशु विशां शिवोव (?)।
यच्छ्रेयसो विश्वसितीह विश्वं, विश्वं यशो यस्य हि शंसतीति ॥६७॥
दोदोष्टि दुष्टेषु कदापि नो यस्तोतोष्टि शिष्टेषु जनेषु नित्यम् ।
शेश्लेष्टयभीष्टान् विदुषोऽनगारान्, रोरोष्टि ना रुष्टजने शिवोऽव्यात् ॥६८॥"

यह प्रशस्ति मेरे द्वारा सम्पादित होकर राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर से प्रकाशित हो चुकी है।

## ५. मातृकाश्लोकमाला

इस श्लोकमाला की रचना वि. सं. १६५५ चैत्र मास में बीकानेर में हुई है[1]। इसमें दो परिच्छेद हैं। प्रथम परिच्छेद में २७ पद्य है, और दूसरे परिच्छेद में २६ पद्य हैं। तथा अन्त में रचना प्रशस्ति में ६ पद्य हैं। प्रथम परिच्छेद में अ से झ तक २५ वर्णों में आदिनाथ से महावीरस्वामी तक के चौवीसों तीर्थङ्करों की स्तवात्मक वर्णना है और द्वितीय परिच्छेद में अ से लेकर क्ष तक २६ वर्णों में विष्णु, महेश, ब्रह्मा, कार्तिकेय, गणेश, सूर्य, चन्द्र, कुबेर, इन्द्र, शेष, मुनिपति, यम, राम, लक्ष्मण, वन, समुद्र आदि भिन्न–भिन्न पदार्थों की वर्णना है।

श्रीवल्लभ ने कुल ५१ वर्णों की वर्णमाला स्वीकार की है, स्वर १६ और व्यञ्जन ३५। स्वरों में—अ. आ. इ. ई. उ. ऊ. ऋ. ॠ. ऌ. ॡ. ए. ऐ. ओ. औ. अं. अः, तथा व्यञ्जनों में—क. ख. ग. घ. ङ., च. छ. ज. झ. ञ, ट. ठ. ड. ढ. ण, त. थ. द. ध. न, प. फ. ब. भ. म, य. र. ल व, श. ष. स. ह. ळ और क्ष का समावेश किया है।

वर्णमाला की प्रसिद्धि मातृका के नाम से प्रसिद्ध ही है। मातृकाक्षरों से सम्बन्धित रचना होने के कारण इसका नाम मातृकाश्लोकमाला रखा गया है। प्रत्येक मातृकाक्षर, प्रत्येक-श्लोक के प्रत्येक चरण (पाद) के प्रारम्भ में गुम्फित किया गया है। अर्थात् प्रत्येक में प्रत्येक वर्णमाला का ४ बार प्रयोग हुआ है। उदाहरण के लिये ऌवर्ण का प्रयोग देखिये:—

ऌतकनतजनानां मङ्गलानि प्रदेया,
ऌफिडकपटहारी सार्व चन्द्रप्रभ त्वम् ।
ऌतनययतिराज्या गीतविख्यातकीर्ति-
ऌरिव विशदतेजाः केवलज्ञानभास्वान् ॥११॥

आशुता से काव्यकलाभ्यासी को प्रवीणता प्राप्त हो, यह इस रचना का उद्देश्य है।

श्रीवल्लभ की प्रारम्भिक रचना होने पर भी इस कृति में प्रौढता, और काव्यगरिमा सर्वत्र लक्षित होती है। ५९ पद्यों की रचना में श्रीवल्लभ ने शार्दूलविक्रीडित, अनुष्टुप्, उपजाति, मालिनी, द्रुतविलम्बित, दोधक, स्वागता, हरिणप्लुता, वसन्ततिलका, हरिणी, इन्द्रवज्रा, आर्या, आदि अनेक छन्दों का प्रयोग किया है।

इस श्लोकमाला की एकमात्र प्रति लालभाई दलपतभाई भारतीय संस्कृति विद्यामन्दिर, अहमदाबाद में मुनि श्री पुण्यविजयजी संग्रह में ग्रन्थाङ्क २८८८ पर अंकित है।

---

१. श्रीमद्विक्रमनगरे प्रवरे द्रव्याढ्यसभ्यजनवृन्दैः ।
इषुशरषोडशसंख्ये वर्षे मासे च चैत्राख्ये ॥१॥ प्रशस्ति.

